श्रीमच्छुकदेवकृतसिद्धान्तप्रदीपः ।

मिति शेषः स्वस्ति सुखम् मोक्षमित्यर्थः गम्यते अनयेति गति-र्मोक्षसाधनम् ॥ ३१ ॥

इतिश्रीमद्भगवन्निम्बार्कचरणचिन्तकशुकसुधीप्रणीते
चतुर्थस्कन्धीये श्रीमद्भागवतसिद्धान्तप्रदीपे
एकत्रिंशाध्यायार्थप्रकाशः ॥ ३१ ॥

---

भाषाटीका ।

श्रीशुकदेवजी बोले हे राजन् ! जो यह मनुका पुत्र उत्तानपाद का वंश हमने वर्णन किया अब प्रियव्रत के वंश को भी श्रवण करो ॥ २६ ॥

जिस प्रियव्रत ने नारदजी से ब्रह्मविद्या को प्राप्त होकर फिर पृथिवीका भोग करके पृथिवी का पुत्रों को भागदेकर ईश्वर पदको प्राप्त किया ॥ २७ ॥

मैत्रेयजी के वर्णन करनेसे भगवान् की कथा के समीचीन सम्वाद को श्रवण करके विदुरजी के भक्तिभाव की वृद्धि हुई नेत्रों में से अश्रुपात होने लगे फिर विदुरजीने मस्तक से मैत्रेयजी के चरणको धारण किया हृदयसे श्रीहरिके चरण को धारण किया ॥ २८ ॥

विदुरजी बोले आज आपने कृपासे मेरे को संसार के पार होने का उपाय मार्ग दिखाया जिस मार्ग में कि अकिञ्चनजनों के प्राप्य हरि का कथन किया गया है ॥ २९ ॥

श्री शुकदेवजी बोले विदुरजी इस प्रकारसे कहकर मैत्रेयजी को नमस्कार करके उनसे आज्ञा मांग कर अतिप्रसन्न होकर अपने बान्धवों की देखने की इच्छासे हस्तिनापुर को चले गये ॥ ३० ॥

हे राजन् ! हरि भगवान् में मनलगाने वाले प्रचेता राजों की इस कथाको जो श्रवण करेगा वह पुरुष आयु धन यश कल्याण ऐश्वर्य वैकुण्ठ इन सबोंको प्राप्त होगा ॥ ३१ ॥

दोहा

यहि प्रकार पूरण भयो, स्कन्ध चतुर्थ निदान ।
भाषा याकी कछुक लिखी, लक्ष्मणदास सुजान ॥१॥

इति श्रीमद्भागवत चतुर्थस्कन्ध एकतीसमां अध्याय
का भाषानुवाद वृन्दावन निवासी लक्ष्मणाचार्यकृत
समाप्त ॥ ३१ ॥

---

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे चतुर्थस्कन्धे एकत्रिंशोऽध्यायः समाप्तः ॥ ३१ ॥
स्कन्धश्च समाप्तः । शोधकश्चास्य ग्रन्थरत्नस्य वृन्दावननिवासि लक्ष्मणाचार्यः ।

---

श्रीकृष्णार्पणमस्तु ।